चित्त २, बुद्धि ३, अहंकार ४। उपनिषद् ५२ हैं—माण्डूक्य १, बृहदारण्यक २, ईशावास्य ३, मैत्रेय ४, मुण्डक ५, सर्व ६, हंस ७, नारायण ८, प्रणव ९, अथर्व १०, सर्हंस ११, अमृत १२, कोकनिक १३, शरत् १४, आसुर १५, वेद १६, महात्मा १७, प्रबोध १८ केवल १९, शतरुद्रिय २०, योग २१, अथर्वशिखा योगतत्त्वानन्द २२, अथर्वशिखा २३, शिवसंकल्प २४, आत्मा २५, ब्रह्मविद्या २६ अमृतवेद २७, तेजबन्ध २८, गवय २९, जाबालि ३०, महानारायण ३१, माण्डूक्य ३२, शुक्ल ३३, क्षुरिका ३४, परमहंस ३५, अर्बुक ३६, केन ३७, केवली ३८, आनन्दवल्ली ३९, भृगुवल्ली ४०, भृगुसूक्त ४१, योगशिखा ४२, मृतलांगूल ४३, अमृतनाद ४४, भांकली ४५, मास्कल ४६, तारक ४७, अरुक्षी ४८, प्रणव ४९, सुमक ५०, नृसिंह ५१, अमरमाध्वी ५२। ऊपर के लोक—भूर्लोक १, भुवर्लोक २, स्वर्लोक ३, महर्लोक ४, जनलोक ५, तपलोक ६, सत्यलोक ७। नीचे के लोक—अतल १, वितल २, सुतल ३, महातल ४, तलातल ५, रसातल ६, पाताल ७। वेद में काण्ड तीन हैं—कर्मकाण्ड १, उपासनाकाण्ड २, ज्ञानकाण्ड ३। अनहद शब्द दस प्रकार का है। घण्टा १, शङ्ख २, वीणा ३, ताल ४, बाँसुरी ५, मृदङ्ग ६, नफीरी ७, बादल के गरज के सदृश आदि। ८ स्वर—षड्ज १, ऋषभ २, गान्धार ३, मध्यम ४, पञ्चम ५, धैवत ६, निषाद ७। छः राग—भैरव १, मालकौस २, हिण्डोल ३, दीपक ४, श्री ५, मेघ ६। ३६ रागिनी—भैरव की रागिनी—भैरवी १, रामकली २, गुर्जरी ३, टोड़ी ४, बैराटी ५। मालकोस की रागिनी—बागेश्वरी १, ककुभा २, पर्णिका ३, सोहनी ४, खम्भावती ५, हिण्डोल की रागिनी—वसन्ती १, पञ्चमी २, विलावल ३, ललिता ४, देशाकुशनी ५। श्रीराग की रागिनी—मालवी १, त्रिबन्नी २, गौरी ३, पूर्बी ४, जटनकुटा ५। मेघराग की रागिनी—

सोरठी १, मलारी २, शार्ङ्गी ३, हरिवंशा ४, मधुमाधवी ५। दीपक की रागिनी—धनाश्री १, नट २, जैत ३, भीमपलाशी ४, कामोदा ५। कई रागमालाओं में और तरह के नाम लिखे हैं। यदि विस्तार से इनकी भार्या और पुत्र लिखे जायँ तो उसके लिए स्थान नहीं है। बाजा केवल साढ़े तीन हैं—खाल १, तार २ फूँक ३। पहले में नगाड़ा, ढोल, पखावज आदि गिने गये हैं। दूसरे में तम्बूरा, सारङ्गी, वीणा, सितार आदि और तीसरे में नफीरी, बाँसुरी, शहनाई आदि। आधे बाजे में मँजीरा, झाँझ आदि गिने गये हैं। चारयुग----सत्ययुग १, त्रेता २, द्वापर ३, कलियुग ४। इन चारों युगों की अवधि इस प्रकार है—सत्ययुग १७ लाख १८ हज़ार वर्ष। त्रेतायुग १२ लाख ९६ हजार वर्ष। द्वापरयुग ८ लाख ६४ हजार वर्ष। कलियुग ४ लाख ३२ हजार वर्ष। सब ३८ लाख ९२ हजार सातसौ सैंतालीस वर्ष हैं। बाक़ी कल्प और मन्वन्तरों का ब्योरा शिवपुराण में लिखा है। ६ ऋतुएँ—हेमंत १, शिशिर २, वसन्त ३, ग्रीष्म ४, वर्षा ५, शरद् ६। छः प्रकार की ईतियाँ—काल १, अवर्षण २, टिड्डी ३, मूषक ४, ओले पड़ना ५, अधिक वर्षा ६। चारवर्ण—ब्राह्मण १, क्षत्रिय २, वैश्य ३, शूद्र ४। प्रकट हो कि ब्राह्मण दस प्रकार के, क्षत्रिय छः भाँति के, वैश्य पाँच तरह के, शूद्र सात प्रकार के उत्तम हैं। बाक़ी और जो हैं वे भी अच्छे हैं, परन्तु वे लोग पुराणों में किसी वर्ण में गिने नहीं गये। उनको अधम और वर्णसंकर के नाम से लिखा है। इस जगह कुछ संक्षेप से ब्योरा लिखा जाता है। ब्राह्मण दस हैं—पञ्च गौड़ में सारस्वत १, कान्यकुब्ज २, गौड़ ३, मैथिल ४, उत्कल ५। पञ्चद्राविड़ में—गुर्जर १, द्राविड़ २, महाराष्ट्र ३, कर्णाटक ४, तैलङ्ग ५। क्षत्रिय बारह हैं। प्रथम सूर्यवंशी, जिनमें कछ-वाहा और राठौर आदि छः क्षत्रिय हैं। दूसरे सोमवंशी, जिनमें

यदुवंशी व चंदेल आदि छः क्षत्रिय हैं। वैश्य, जो बारह प्रकार के हैं और दस भाँति के भी हैं। इनमें सुनार आदि हैं। शूद्र में कायस्थ हैं, जो बारह प्रकार के हैं। अहीर, नाई, कोरी, काछी आदि संयुक्त हैं। यद्यपि कायस्थों का हाल भविष्योत्तर-पुराण में भी पाया जाता है, पर पद्मपुराण में अधिक है। चार आश्रम—पहला ब्रह्मचर्य अर्थात् सोलह वर्ष पर्यन्त विद्या सीखना। दूसरा गृहस्थ अर्थात् ३२ वर्ष पर्यन्त गृहस्थी के कार्य में प्रवृत्त रहना। तीसरा वानप्रस्थ अर्थात् अड़तालीस वर्ष तक योग में स्थित रहना। चौथा सन्यास अर्थात् चौंसठ वर्ष तक दण्ड को लिये रहे। फिर परमहंस का नाम आता है। पर कलियुग में सन्यास, अश्वमेधयज्ञ, गोमेधयज्ञ, मांस के पिण्ड और देवर से पुत्रोत्पत्ति का निषेध है। छन्द यद्यपि एक हज़ार तक हैं, पर मैंने छः सौ तक देखे हैं। छन्द नाम वेद का भी है। उसमें गायत्री, उष्णिक् आदि सात छन्द हैं। दस दिशा—पूर्व १, अग्नि २, दक्षिण ३, नैर्ऋत्य ४, पश्चिम ५, वायव्य ६, उत्तर ७, ईशान ८, स्वर्ग ९, भूमि १०, इनके अधिपति क्रम से इन्द्र १, अग्नि २, यम ३, कुबेर ४, वरुण ५. वायु ६, कुबेर ७, शिव ८, ब्रह्मा ९, बीभत्स १० हैं। अठारह वर्ण—चार वेद, चार वर्ण, चार युग, तीन लोक, तीन काल। विष्णु के दस अवतार—मत्स्य १, कूर्म २, वाराह ३, नृसिंह ४, वामन ५, परशुराम ६, राम ७, कृष्ण ८, बुद्ध ९, कल्कि १०। शिवजी महाराज के सौ अवतार—वामदेव आदि ५, शर्वादि ८, महाकालादि १०, अहिर्बुध्न्यादि ११, जैगीषव्यादि २८, ज्योतिर्लिङ्ग २ नन्दी, भैरव, वीरभद्र, स्कन्द, कृतमुख, सर्वचक्षुदुर्वासा, ग्रहपति, वागीश, पिप्पलादि, अवधूत-पति महेश, शार्दूल हनुमान्, वैश्वानर, जितनाथ, द्विज-द्विजेश, नरजरेश, भिक्षुकजटिल, नर्तक, नट आदि। सम्पूर्ण १००

ग्यारह रुद्र शिवपुराण में लिखे हैं, परन्तु कोष आदि की पुस्तकों में ग्यारह रुद्र और बारह सूर्य के नाम अन्य रीति पर इस प्रकार लिखे हैं—ग्यारह रुद्र—पशुपति १, भैरव २, रुद्र ३, विश्व ४, विशेष ५, अघोर ६, रूप ७, त्र्यम्बक ८, कपर्दी ९, शूल १०, ईशान ११। द्वादश सूर्य—सूर्य १, वरुण २, वेदांग ३, रवि ४, भानु ५, गभस्ति ६, विष्णु ७, दिवाकर ८, मित्र ९, यम १०, रैवत ११, आदित्य १२। सप्तऋषि—कश्यप १, अत्रि २, भरद्वाज ३, वशिष्ठ ४, गौतम ५, विश्वामित्र ६, जमदग्नि ७, ये इस मन्वन्तर में सप्त ऋषि हैं। सात प्रकार की राजश्री—मन्त्री १, शस्त्र २, घोड़ा ३, हाथी ४, देश ५, कोष ६, गढ़ ७। राजों को ये सात वस्तुएँ आवश्यक हैं। चौदह परम भागवत—प्रह्लाद १, नारद २, पराशर ३, अम्बरीष ४, व्यास ५, शुक ६, शौनक ७, भीष्म ८, रुक्माङ्गद ९, ध्रुव १०, अर्जुन ११, पुण्डरीक १२, वशिष्ठ १३, विभीषण १४। चौदह परम पशुपति—दुर्वासा १, कौशिक २, ब्रह्मा ३, मार्कण्डेय ४, ऐन्द्र ५, बाणासुर ६, विष्णु ७, शक्ति ८, मरीचि ९, रामचन्द्र १०, गणादि ११, भार्गव १२, बृहस्पति १३, गौतमादि १४। हथियारों के नाम—खट्वाङ्ग १, खड्ग २, चर्म ३, पाश ४, अंकुश ५, डमरू ६, शूल ७, चाप ८, बाण ९, गदा १०, शक्ति ११, भिन्दिपाल १२, तोमर १३, मुशल १४, मुद्गर १५, पट्टिश १६, परिघ १७, भुशुण्डी १८, चक्र १९ आदि। चौंसठ तन्त्र—वीर १, सुतन्त्र २, फट्कारी ३, गलचूड़ामणि ४, कालीकल्प ५, कालिकाकुल ६, काली ७, तत्त्व ८, भैरव ९, कुमारी १०, कालक ११, कौलार्णव १२, ज्ञानार्णव १३, कालकुलार्णव १४, शारदातिलक १५, कालिकाश्रुति १६, कुमारीकल्प १७, बीजचूड़ामणि १८, उत्तर विजयाकल्प १९, रुद्रयामल २०, सम्मोहन २१, नारायणी २२, सारस्वत २३, भावचूड़ामणि २४, श्रीकर्म

२५, क्षीणतुण्ड २६, विमलेश्वरी २७, मुण्डमाला २८, संकर्षण गन्धर्व २९, दक्षिणामूर्ति ३०, सन्धित ३१, तारातन्त्र ३२, नीलतन्त्र ३३, मन्त्ररत्नावली ३४, कुब्जका ३५, कालिकाश्रुति ३६, सिद्धेश्वर ३७, कोलककुल ३८, नीलभद्र ३९, कुलप्रकाश ४०, सिद्धसारस्वत ४१, कुलसद्भाव ४२, वामकेश्वर ४३, तारार्णव ४४, कालिकाकल्प ४५, योगिनीतन्त्र ४६, वीरतन्त्र ४७, शुक्रियामल ४८, लिङ्गागम ४९, ताराप्रदीप ५०, गोपतन्त्र ५१, कालिकामहोग्र ५२, ताराकल्प ५३, वाराहीसंहिता ५४, मत्स्यसूत ५५, उड्डीश ५६, मेरु ५७, तारास्वर ५८, चूड़ामणि ५९, गलसंभार ६०, गलतन्त्र ६१, ब्रह्मयामल ६२ आदि। चौदह विद्याएँ—ब्रह्मज्ञान १, गायनविद्या २, रसायनविद्या ३, ज्योतिष् ४, वद्यक ५, शस्त्रविद्या ६, पैरने की विद्या ७, व्याकरण ८, छन्द ९, कोक १०, काव्य ११, घोड़े आदि की सवारी १२, नटविद्या १३, चातुरी १४। वेद के छः अङ्ग—शिक्षा १, ज्योतिष् २, कल्प ३, निरुक्त ४, छन्द ५, व्याकरण ६। चौंसठकलाएँ—लिखना १, चोरी २, बजाना ३, नाचना ४, गाना ५, नटकर्तब ६, झूठ को सच दिखलाकर कहना ७, चित्र खींचना ८, तीर से फूल और चावल आदि काटना ९, फूलों की सेज सजाना १०, दाँतों की सफ़ाई ११, कपड़ों की सफ़ाई १२, बालों की सफ़ाई १३, रङ्गों की पहचान १४, स्वाँग करना १५, सोने की युक्ति १६, कुआँ नाला आदि बनाना १७, दरिया या किश्ती में निशाना मारना १८, मछली मारना १९, माला बनाना २०, जूड़ा बाँधना २१ मुकुट बाँधना २२, पोशाक की सजावट २३, फूलों के गहने बनाना २४, इत्र आदि बनाना २५, इन्द्रजाल २६, प्रसूति में सुगमता की युक्ति २७, जल्दी खेलना २८, तरकारी के प्रकार व चावल पकाना २९, कसार पकाने की युक्ति ३०, चूर्ण का बनाना ३१, मद्य और आसव आदि खींचना ३२,

सीना ३३, बद्धी खेलना ३४, डमरू का बजाना ३५, छलियों को खेल में परास्त करना ३६, सम्पूर्ण पुस्तकों को तुरन्त पढ़ लेना ३७, नाटक ३८, सामयिक श्लोक कहना ३९, लट्ठबाजी ४०, तलवार की लड़ाई ४१, बाण-युद्ध ४२, हास्य ४३, गढ़ी बनाना ४४, रत्नों का परखना ४५, रुपये का परखना ४६, सम्पूर्ण धातुओं की पहचान ४७, रत्नों के रङ्ग की पहचान ४८, बुरे और अच्छे आदमी की पहचान ४९, रस आदि बनाना ५० चिकित्सा ओषधि आदि तुरन्त करना ५१, मेढ़ों और पक्षियों आदि को लड़ाना ५२, तोता-मैना आदि को पढ़ाना ५३, बालों को गिराना ५४, बालों के धोने में नाना प्रकार की युक्ति ५५, मन और हाथ की चीज़ को, जो गुप्त हो, बताना ५६, बहुत देशों की भाषाएँ जानना ५७, पुष्प और उद्यान की सजावट ५८, सम्पूर्ण अक्षर यन्त्र में लाना ५९, अपनी ओर से अक्षर रखना ६० मन में श्लोक कहना ६१, काम करके छोड़ देना ६२, कपड़ों को चुरा लेना ६३, लड़कों को खिलाना ६४। आठ सिद्धियाँ—अणिमा, जिससे बहुत छोटा शरीर हो सकता है और दूसरा उसको देख नहीं सकता १; महिमा, जिससे उड़ने की शक्ति प्राप्त होती है २, गरिमा, जिससे उसको कोई उठा नहीं सकता ३; लघिमा, सूक्ष्म से सूक्ष्म बनना ४, प्राप्ति ५; प्राकाम्य ६; ईशित्व ७; वशित्व ८। चार फल—अर्थ १, धर्म २, काम ३, मोक्ष ४। चार प्रकार की मुक्ति—सालोक्य, अर्थात् परमात्मा के लोक में रहना १; सारूप्य, अर्थात् परमात्मा के स्वरूप के अनुसार स्वरूप धारण करके वहाँ रहना २; सामीप्य, अर्थात् परमात्मा के समीप रहना ३; सायुज्य अर्थात् परमात्मा में मिल जाना ४। पञ्चरत्न—सोना १, चाँदी २, मोती ३, लाजवर्द ४, प्रवाल ५। नवरत्न——माणिक्य १, मुक्ता २,

पन्ना ३, पुखराज ४, हीरा ५, नीलम ६, लहसुनिया ७, वैडूर्य ८, गोमेदक ९। ग्यारह रत्न--बिल्लौर १, हीरा २, पद्मराग ३, नीलम ४, मुक्ता ५, ये पाँच महारत्न कहलाते हैं। पुष्पराग १, वैडूर्य २, गोमेदक ३, स्फटिक ४, लहसुनिया ५, प्रवाल ६, ये छः मिलकर ग्यारह होते हैं। चौदह धातुएँ--पहली सात धातुएँ सोना १, चाँदी २, ताँबा ३, राँगा ४, जस्ता ५, सीसा ६, लोहा ७। दूसरी सात उपधातुएँ--सोनामाखी १, रूपा २, तूतिया ३, काँसा ४, सिन्दूर ५, शिलाजीत ६, रज ७। छः रस--मधुर १, कषाय २, खटाई ३, कटुक ४, तिक्त ५, लवणखार ६। छत्तीस व्यञ्जन--मुख्य चार प्रकार के भोजन हैं। भक्ष्य १, भोज्य २, लेह्य ३, चोष्य ४। उनकी ३६ शाखाएँ हैं—पञ्चामृत, यथा शिव-धर्मे—पञ्चामृतं दधिक्षीरं सिता मधु घृतं तथा। छः चक्र--मूला-धारचक्र १, स्वाधिष्ठानचक्र २, मणिपूरचक्र ३, अनाहतचक्र ४, विशुद्धचक्र ५, ब्रह्मरन्ध्रचक्र ६। तीन नाड़ी--पिङ्गला १, इङ्गला २, सुषुम्णा ३। ये तीनों सूर्य, चन्द्रमा और अग्नि से सम्बन्ध रखती हैं। पिङ्गला दाहनी श्वासा, इङ्गला बाँई श्वासा और सुषुम्णा दोनों श्वासा कहलाती हैं। कुम्भक १, रेचक २, पूरक ३, अर्थात् वायु को खींचना, वायु को छोड़ना, पवन को रोकना इन्हीं तीन नाड़ियों से होता है। दस प्रकार की वायु—प्राण १, अपान २, समान ३, व्यान ४, उदान ५। इनका स्थान क्रम से चित्त १, गुदा २, नाभि ३, कण्ठ ४, और शरीर ५ है। और नाग १, कूर्म २, कृकल ३, देवदत्त ४, धनञ्जय ५, ये पाँच मिलकर दस हुए। महानाग—वासुकि १, तक्षक २, कर्कोटक ३, शंख ४ कुलिक ५, पद्म ६ महापद्म ७, महानाग ८। नवनाथ—परमानन्दनाथ १, प्रकाशनानन्दनाथ २, काकुलेश्वरानन्दनाथ ३, कोलेश्वरानन्दनाथ ४, भुगानन्दनाथ ५, सहजानन्दनाथ ६,

गङ्गतानन्दनाथ ७, विमलानन्दनाथ ८, गोरखनाथ ६। वाहन—शिव का वाहन नन्दीश्वर बैल है। विष्णु का गरुड़। ब्रह्मा का हंस। सूर्य का घोड़ा। गणेश का मूषक। इन्द्र का हाथी। अग्नि का तोता। चन्द्रमा का हरिण। स्कन्द का मोर। देवी का सिंह। यमराज का भैंसा। लक्ष्मी का कमल। बुध का शशा। जल का बादल। मेघ का वायु। राहु का कछुआ। शुक्र का मेढक। पञ्च उपासक—शैव १, वैष्णव २, शाक्त ३, सौर ४, गाणपत्य ५। बौद्ध व जैन मत इन पाँच से बाहर हैं। दश का व्यंग—शब्द १, अर्थ २, छन्द ३, प्रास ४, नायक ५, रीति ६, गुण ७, अलङ्कार ८, रस ६, व्यंग्य १०। शब्द तीन प्रकार का है—देवता १, नाग २, मनुष्य ३ अर्थात् ये तीन प्रकार की भाषाएँ हैं और इनका बहुत बड़ा विस्तार है। पुराण के दस लक्षण—सर्ग १, विसर्ग २, स्थान ३, पोषण ४, ऊति ५, मन्वन्तर ६, ईशान ७, निरुद्ध ८, मुक्ति ६, अश्रेयी १०। इसका भी बहुत विस्तार है, इससे नहीं लिखा। पाँच प्रकृति—दुर्गा १, राधा २, लक्ष्मी ३, वाणी ४, शाकम्भरी ५। आठ शक्ति—इन्द्राणी १, कौमारी २, ब्रह्माणी ३, वाराही ४, चामुण्डा ५, वैष्णवी ६, माहेश्वरी ७, विनायकी ८। दस महाविद्या—तारा १, काली २, भुवनेश्वरी ३, भैरवी ४, कमला ५, बगलामुखी ६, छिन्नमस्ता ७, धूमावती ८, मातङ्गी ६, महाविद्या १०। शक्ति—वैष्णवी १, ब्रह्माणी २, रुद्राणी ३, माहेश्वरी ४, नारसिंही ५, वाराही ६, इन्द्राणी ७, कौमारी ८, सर्वमंगला ६।

पीठ ५२, भैरवसमेत।

छन्द

हिंगुला पीठ भीमलोचन हैं कोटरिपीठ दिगम्बर।

कहि करवीर पीठ में भैरव तहाँ त्रिनेत्र अडम्बर ॥
सुगन्धा पीठ क्रोध है भैरव त्र्यम्बक पीठ सुनन्द ।
काश्मीर में हैं तिरलोचन कहि भैरव सानन्द ॥
ज्वालामुखी पीठ में उन्नत जालन्धर में भीषण ।
हृदपीठ में बैजनाथ नैपाल कपाली तीक्षण ॥
मालव में अमरेश बिराजैं भैरवरूप विशाल ।
उत्कलहू में जगन्नाथ कहि भैरवरूप कराल ॥
पीठमएडकी चक्रपाणि कहि भैरवजन सुखदानि ।
बहुलापीठ अभीरुरुभैरव उजइनि कपिल बखानि ॥
पट्टनपीठ चन्द्रशेखर करि त्रिपुर पीठ नकुलेश ।
तिस्रो पीठ उमानँद भैरव प्राग पीठ त्रलितेश ॥
भुवनेश्वरी पीठ सर्वोत्तम देवि भागवत गावै ।
वाराणसी कालभैरव हैं तन्त्र ग्रन्थ दरशावै ॥
मणिकर्णिका पीठ में भैरव निमिषि नाम अस गावै ।
कालपीठ असितांग नर्मदा भैरव चएड बतावै ॥
सावित्री में अश्वनाथ कहि गायत्री आनन्द ।
काञ्चीपुरी रुद्र भैरव कहि श्रीशैले बिन द्वन्द ॥
वृन्दावन भूतेश कहावै पीठ सँहारक रुद्र ।
बाराही में महा भैरवे जाकी कीर्ति समुद्र ॥
करतोया में वामन भैरव श्रीगिरि सुँदरानन्द ।
पीठ कपाली भीमरूप कहि भैरवरूप सनन्द ॥
प्रभास पीठ में भैरव राजैं चक्रतुएड तहँ छाजै ।
पीठवन्तिकापुरी में भैरव लम्बकरण छवि छाजै ॥
चित्रपीठ कृत्यायू भैरव गोदावरि दशपानि ॥
कीतुराख्य में वत्सनाभ कहि रत्नपीठ शिव जानि ॥
मिथिलापीठ जोमेश्वर भैरव कालिपीठ क्रोधेश ।

चक्रेश्वर में चक्रनाथ कहि भैरव पूजावेष ॥
पद्मपीठ में मञ्जुल राजैं कहिये भैरव चण्ड ।
अट्टहास में विश्वेश्वर कहि भैरव तेज अखण्ड ॥
हारपीठ में नन्दकेशव कहि भैरव तेज बखानि ।
लङ्कापुरी में राक्षसेश्वर कहि भैरव व्रज वरदानि ॥
उड्यानपीठ में रुरुभैरव हैं मणि हेरम्ब संहार ।
बावनपीठ में बावन भैरव फलदायक संसार ॥

पञ्चकन्या—अहल्या १, द्रौपदी २, तारा ३, कुन्ती ४, मन्दोदरी ५ ।

षोडशशृङ्गार यथा—

आदौ मज्जनचारुचीरतिलकं नेत्राञ्जनं कुण्डलं
नासामौक्तिकवेशहारकुसमं झङ्कारिणौ नूपुरौ ।
अङ्गे चन्दनचारुकञ्चुकिमणिं क्षुद्रावलीं घण्टिकां
ताम्बूलं करकङ्कणं चतुरता शृङ्गारकाः षोडश ॥ १ ॥

द्वादशभूषण यथा—

स०—शील औ लाज मिठाइ बतानिमों, तैसी इठाई सों धर्ममयूषन । साधुता और पतिव्रत तोष, मिताई सबै सों न काहू को दूषन ॥ तैसी बिनै औ अचार छमा, गुरुलोगन सेवे को कोषन भूषन । एई तियान को तीरथ से शुभ, कीरतिकारी हैं द्वादश भूषन ॥

९ रस—शृङ्गार १, हास्य २, करुणा ३, रौद्र ४, वीर ५, भयानक ६, बीभत्स ७, अद्भुत ८, शान्त ९ । भाव अभाव आदि असंख्य हैं, इस कारण नहीं लिखे गये । अठारह व्यसन—शिकार १, दिन में सोना २, निरर्थक बकना ३, स्त्री के अधीन होना ४, मैथुन आदि की वार्ता करना ५, मद्यपान ६, जुआ खेलना ७, गाना ८, नाच देखना ९, बाजा बजाना १०, व्यभिचार ११, शत्रुता १२, ईर्षा १३,

विपरीतवाक्य १४, कठोर वचन १५, शीघ्र मारना १६, गाली १७, और अपने स्वामी का अहित चाहना १८। षट्कर्म—वेद पढ़ना १, वेद पढ़ाना २, दान देना ३, दान लेना ४, यज्ञ करना ५, यज्ञ कराना ६। ब्राह्मण के मुख्य दस कर्म हैं—जैसे शान्ति, दम, संतोष आदि। उपचार ३८, १६, १०, ५ हैं।

व्रतार्के यथा

अर्घ्यं च पाद्याचमनं मधुपर्कमुपस्पृशम्। स्नानं नीराजनं वस्त्रमाचामं चोपवीतिकम्॥ पुनराचम्य भूषे च दर्शनालोकनात्ततः। गन्धपुष्पे धूपदीपौ नैवेद्यं च ततः परम्॥ पानीयं तोयमाचामं हस्तवासस्ततः परम्। ताम्बूलमनुलेपं च पुष्पदानं पुनः पुनः॥ गीतवाद्यं तथा नृत्यं श्रुतं चैव प्रदक्षिणम्। पुष्पाञ्जलिनमस्कारा अष्टत्रिंशत्समीरिताः॥ इत्यष्टत्रिंशदुपचाराः॥

आसनं स्वागतं चार्घ्यं पाद्यमाचमनीयकम्। मधुपर्कसमायुक्तां वसनाभरणानि च॥ सुगंधिसुमनो धूपदीपमन्नेन तर्पणम्। माल्यानुलेपनं चैव नमस्कारं विसर्जनम्॥ इति षोडशोपचाराः।

अर्घ्यं पाद्यं च वसनमधुपर्काचमान्यपि। गन्धादयो निवेद्यान्ता उपचारा दश क्रमात्॥ इति दशोपचाराः।

गन्धपुष्पौ धूपदीपौ नैवेद्यं पञ्चमं स्मृतम्॥ इति पञ्चोपचाराः।

नवधा भक्ति—सेवन १, स्मरण २, कीर्तन ३, अर्चन ४, श्रवण ५, दास्य ६, वन्दन ७, सख्य ८, समर्पण ९। दश इन्द्रियाँ—श्रवण १, त्वचा २, नेत्र ३, जिह्वा ४, नासिका ५, ये पाँच ज्ञानेन्द्रिय हैं; और हाथ १, मुख २, गुदा ३, लिङ्ग ४, पग ५ ये पाँच कर्मेन्द्रियाँ हैं। सात धातु—चर्म १, रुधिर २, मांस ३, मेद ४, अस्थि ५, मज्जा ६, वीर्य ७। ५ तत्त्व—पृथ्वी १, जल २, तेज ३, वायु ४, आकाश ५। २५ प्रकृति—काम १, क्रोध २, लोभ ३, मोह ४, भय ५, ये पाँच आकाश के गुण हैं। दौड़ना १,

लेटना २, काँपना ३, चलना ४, संकोच ५, ये वायु के गुण हैं। ज्योति १, पसीना २, रक्त ३, लार ४, मूत्र ५, ये पाँच जल के गुण हैं। त्वचा १, केश २, मांस ३, नाड़ियाँ ४, अस्थि ५, ये पाँच पृथ्वी के गुण हैं। प्यास १, भूख २, नींद ३ थकना ४, आलस्य ५, ये पाँच अग्नि के गुण हैं।

८४०००००ः योनियाँ—वृक्ष २०,००,०००; जल से जो उत्पन्न जीव ६,००,०००; कृमि आदि ११,००,०००; पक्षी १०,००,०००; चौपाये ३०,००,००० और मनुष्य ४,००,०००, राजनीति—साम, अर्थात् मीठे वचन कहना १, दाम, द्रव्य और धन देना २, भेद, शत्रु के मित्रों को अपनी ओर कर लेना ३, दण्ड, प्रकट अथवा गुप्त रूप से शत्रु का नाश करना ४। सन्धि, विग्रह आदि इन्हीं चार उपायों के विषय हैं।

चार अवस्थाएँ—जाग्रत् १, स्वप्न २, सुषुप्ति ३, तुरीय ४। चार प्रकार के दर्शन—राजा १, यति, जो सम्पूर्ण विद्यानिधान हो २, पतिव्रता स्त्री ३, ब्राह्मण बौना ४। इनके दर्शन से अति पुण्य होता है।

## आवश्यक कामों का ब्योरा

### गुरु-शिष्य का सम्बन्ध

शिष्य को उचित है कि गुरु बहुत जान-बूझकर करे और गुरु को उचित है कि एक वर्ष तक शिष्य का आचरण देखकर फिर चेला करे। यथा सारसंग्रहे—

सद्गुरुःस्वाश्रितं शिष्यं वर्षमेकं परीक्षयेत्।

क्योंकि जिस तरह मन्त्री और अन्य सभासदों के पापों का भागी राजा होता है, उसी तरह गुरु-शिष्य की दशा है। यथा रुद्रयामले—राज्ञि चामात्यजो दोषः पत्नीपापं च भर्त्तरि। तथा शिष्यार्जितं पापं गुरुः प्राप्नोति निश्चितम्॥

दिव्यागम में लिखा है कि गुरु का वस्त्र, आसन, जटा, छाया, पानी ( जहाँ नहाया हो वहाँ ) नाँघना न चाहिए।

और गुरु * के निकट अन्य का पूजन, गर्व के साथ कोई काम करना, और शिष्यों को विद्या पढ़ाना तथा आज्ञा चलाना न चाहिए। जो मनुष्य गुरु को मनुष्य, मन्त्र को अक्षर और परमात्मा को पत्थर जानते हैं, वे नारकीय हैं। जैसा कि ज्ञानार्णव में लिखा है। देवता की प्रसन्नता से अधिक गुरु की प्रसन्नता जानना उचित है। जैसा कि तन्त्रराज में आज्ञा है। गुरु के न होने पर उनके भाई, स्त्री और लड़के की पूजा उचित है। जो मनुष्य मन्त्र को छोड़ देते हैं वे मानो मृत्यु के मुख में पड़े होते हैं। जो मनुष्य गुरु का त्याग करते हैं वे निर्धन रहते हैं। मनुष्य मंत्र और गुरु दोनों को त्यागने से घोर नरक में पड़ता है। गुरु के हाथ कोई चीज़ बेचना या गुरु से कुछ लेना मना है। गुरु को आते देखकर अगवानी करनी चाहिए। चलने के समय पीछे-पीछे चलना उचित है। गुरु का पद माता-पिता सबसे बड़ा है। जैसा कि आगम-कल्पद्रुम और चक्रसार में लिखा है। योगिनी-तन्त्र में लिखा है कि बाप, नाना, छोटा भाई आदि को गुरु न बनाना चाहिए। गणेशाघमर्षण में आज्ञा है कि यती, पिता, वनवासी, जो वर्णाश्रम से रहित हों, इनका दिया मन्त्र शुभ नहीं होता। स्त्री को अपने पति से मन्त्र लेना उचित नहीं। कुरुक्षेत्र या और किसी महातीर्थ में सूर्यग्रहण के समय मन्त्र लेना उचित है। मत्स्यसूक्त में लिखा है कि पिता अपने पुत्र को शिष्य बनाने का अधिकारी है।

---

"गुशब्दस्त्वन्धकारः स्याद्रुशब्दस्तन्निरोधकः। अन्धकारनिरोधत्वाद्गुरुरित्यभिधीयते" ॥१॥

## दीक्षा

चारों वर्ण दीक्षा लेने के अधिकारी हैं, क्योंकि दीक्षा बिना कोई कर्म फल नहीं देता। पूजा जप आदि फल नहीं देते। जैसे पत्थर से मोती नहीं उपजता। दीक्षा लेने से करोड़ों जन्मों के पाप दूर हो जाते हैं। जो लोग दीक्षा के बिना मर जाते हैं वे रौरवनरक में पड़ते हैं। जो मनुष्य आप पोथी में मन्त्र देखकर गुरु के बिना मन्त्र-जप करते हैं वे करोड़ जन्म तक नरक में रहेंगे। कदाचित् अपने जन्मनक्षत्र, राशि और नाम का ठीक चक्र मिले तो दूसरे चक्र में मन्त्र लेना आवश्यक नहीं। जिस मन्त्र में बीस से अधिक अक्षर होते हैं वह सिद्ध नहीं होता। सब महीनों से मन्त्र लेने को चैत्र का महीना अति लाभदायक है। वैशाख में मन्त्र लेने से रत्न प्राप्त होते हैं। ज्येष्ठ में मन्त्र लेने से आप और आषाढ़ में मन्त्र लेने से भाई मरता है। श्रावण में मन्त्र लेनेवाले के सब मनोरथ पूर्ण होते हैं। भादों में मन्त्र लेने से लड़का मर जाता है। कुवाँर में मन्त्र लेना धन की प्राप्ति का कारण है। कार्त्तिक में मन्त्र लेने से मन्त्र सिद्ध होता है। अगहन में मन्त्र लेना किसी बड़े शत्रु के भय का कारण है। माघ व फाल्गुन में मन्त्र लेने से बुद्धि बढ़ती है। इनकी महीनों की गणना संक्रान्ति से करे, चांद्र मास से नहीं। मन्त्र लेने के लिए रविवार, बुध, बृहस्पति और शुक्र बहुत अच्छे दिन हैं। दूज, तीज, पञ्चमी, छठ, सप्तमी, नवमी, द्वादशी और पूर्णमासी तिथियाँ मन्त्र लेने के लिए उत्तम हैं। सन्ध्या काल, बिजली गिरने और भूकम्प और अन्य उपद्रवों के समय मन्त्र लेना न चाहिए। जो नीचे लिखे हुए महीनों में मन्त्र लें उनको कुछ मास तिथि योग की आवश्यकता नहीं। अर्थात् भाद्रपद षष्ठी, आश्विन कृष्ण-

पक्ष की चतुर्दशी, कार्तिक की नवमी, अगहन की तीज, फाल्गुन की नवमी, पौष की नवमी, माघ के शुक्लपक्ष की चतुर्थी, चैत्र की चतुर्दशी, वैशाख की तीज, ज्येष्ठ की दशहरा तथा पञ्चमी, असाढ़ सुदी तीज, श्रावण-शुक्ला पञ्चमी बिना विचारे शुभ मुहूर्त्त हैं। पर सूर्यग्रहण सबसे उत्तम है। कदाचित् मङ्गल के दिन चौथ पड़े या इतवार को सप्तमी हो अथवा सोमवार के दिन अमावस हो तो सूर्यग्रहण से सौ गुना अधिक फल मिलता है। इसके सिवा जिस दिन गुरु कृपा करके मन्त्र दें, वही दिन सबसे उत्तम है।

### माला, आसन, जप-मन्त्र का संस्कार

माला तीन प्रकार की हैं। एक कर-माला, दूसरी मनमाला, तीसरी मणिमाला। करमाला यह है, जैसा कि मालातन्त्र में लिखा है—

### मालातन्त्रे श्लोकः

अनामिकाद्वयं पर्व कनिष्ठादिक्रमेण तु। तर्जनीमूलपर्यन्तं करमाला प्रकीर्तिता १ अंगुल्यग्रे च यज्जप्तं यज्जप्तं मेरुलङ्घनात्। पर्वसन्धिषु यज्जप्तं तत्सर्वं निष्फलं भवेत् २ संस्थाप्य हृदये हस्तं तिर्यक्कृत्वा कराङ्गुलीः। आच्छाद्य हस्तं वस्त्रेण दक्षिणेन सदा जपेत्॥ ३॥

अर्थात् बीच में दो पोर छोड़कर बाकी सब पोरों में जप करे। कपड़े से हाथ ढककर हाथ को छाती पर रखकर तिरछे हाथ से जप करना चाहिए। पोरों की लकीरों में जप करने से वह जप व्यर्थ हो जाता है। सब मालाओं से रुद्राक्ष की माला श्रेष्ठतर है।

### सौरसंहितायां यथा—

इन्द्राक्षशङ्खपद्माक्षपुत्रजीवकमौक्तिकैः। स्फटिकैर्मणिरत्नैश्च स्वर्णैश्च विद्रुमैस्तथा १ राजितैः कुशमूलैश्च गृहस्थस्याह मालिकाः। अंगुलीगणनादेकं पर्वपर्यन्तमुच्यते २ पुत्रजीवैर्दशगुणं

शतसंख्यैः सहस्रकम्। प्रवालैर्मणिरत्नैश्च दशसाहस्रकं फलम् ३ तदेव स्फाटिकैः प्रोक्तं मौक्तिकैर्लक्षमुच्यते । पद्माक्षैर्दशलक्षं स्यात् सौवर्णैः कोटिरुच्यते ४ कुशग्रन्थ्याकोटिशतं रुद्राक्षैःस्यादनन्तकम्। सर्वैर्विरचिता माला नृणां मुक्तिफलप्रदाः ५ ॥

और जब माला न मिले तब उँगलियों पर जप करना चाहिए। पचीस दानों की माला मुक्ति देनेवाली है। तीस दानों की माला धन, सत्ताईस दानों की सब कार्य और मनोरथ और पन्द्रह दानों की माला शत्रु को नष्ट करनेवाली है। चौवन दाने की माला से सभी कार्य सिद्ध होते हैं। एक सौ आठ दानों की माला सबसे उत्तम है।

आसन—सकाम लोगों के वास्ते लाल आसन अच्छा है। काला आसन ज्ञान और मुक्ति के चाहनेवालों को उचित है। माया के चाहनेवालों को बाघम्बर का आसन योग्य है । मन्त्र केवल कुशासन के ऊपर जप करने से सिद्ध होता है, और आसन के ऊपर मन्त्र जप करने से दुःख होता है। काठ के ऊपर आसन लगाने से निर्धनता प्राप्त होती है । पत्थर का आसन रोग उत्पन्न करता है। घास आदि का आसन यशकीर्ति नष्ट करनेवाला है। वृक्ष के पत्तों का आसन बुद्धि का कारण है।वस्त्र के आसन से जप और तप नष्ट हो जाता है।हाँ, यदि कुछ और न मिले तो कोई हानि नहीं। जो वस्त्र में रेशम या ऊन मिला हो तो अयोग्य नहीं । कोई गृहस्थ विना दीक्षा के, मृगचर्म पर किसी प्रकार बैठे नहीं।यह आसन उद्यमी ब्रह्मचारी और यती के लिए रक्खा गया है। भेड़, हाथी, शेर ऊँट, रीछ और साँप की खाल पर केवल मारण-मोहन आदि के मंत्र जपे जा सकते हैं। गृहस्थ को चाहिए कि माला को विधिपूर्वक डोरे में पिरोकर मन्त्रों से ठीक करे। फिर उसको छिपा रक्खे, नहीं तो जप नष्ट हो जाता है । जप चारों पदार्थ का देनेवाला है, जो विधि

से किया जाय। यज्ञ से कम जप नहीं है। यह जप तीन प्रकार का है—प्रथम वाचिक, द्वितीय उपांशु, तृतीय मानस। जब मन्त्र वचन के साथ पढ़ा जाता है तो यह वाचक जप कहलाता है। जब केवल अपने कान तक कुछ सुनने में आवे या होठभर हिलें, शब्द न निकले, यह उपांशु है। जब मन्त्र केवल मन ही मन में अक्षर और मात्राओं समेत जपा जाय तो यह मानस है। उचित है कि जप करने के समय मन्त्र के अर्थ समझता जाय। मन को दृढ़ करके दूसरी ओर न जाने दे। मानस जप अन्य दोनों प्रकार के जपों से दस हज़ार गुना बड़ा है। यदि कोई मनुष्य बहुत उतावली से मन्त्र का जप करता है तो रोगी होता है। जो बहुत धीरे-धीरे जप करता है उसके धन का अभाव होता है। इस कारण उचित है कि समनता को काम में लावे, जैसे कि तागे में मोती पिरोया जाता है। जो मनुष्य मन्त्र को प्रकट और स्तोत्र को गुप्त पढ़ता है और ऊँचे स्वर से जोर-जोर जप करता है उसको फल नहीं प्राप्त होता, जैसे कि कच्चे कुल्हड़ से पानी नहीं निकल सकता। जो मनुष्य अर्थ, चैतन्यता, भग और मुद्रा के जाने बिना सवा लक्ष पर्यन्त भी मन्त्र का जप करे तो भी वह सिद्ध नहीं हो सकता। मन्त्र के संस्कार दस प्रकार के रुद्रयामल तन्त्र में लिखे हैं।

मन्त्राणां संस्काराः—

जननं जीवनं पश्चात्ताडनं बोधनं तथा। तथाभिषेको विमली-करणात्पोषणं पुनः॥ तर्पणं दीपनं गुप्तिरित्येता मन्त्रसंस्क्रियाः॥

भूत, कलावती, भूषण, उपदेश, प्रयोग और पञ्च आदि को मालूम किये बिना किया गया जप या उपदेश व्यर्थ होता है।

त्रिपुण्ड्र तिलक आदि

शिवपुराण के नवें खण्ड में त्रिपुण्ड्र की विधि विस्तार से लिखी है। इस जगह पर कुछ संक्षेप में लिखा जाता है। दोनों

भौंहों के बीच भाल में अनामिका अर्थात् छिंगुनी के पास की और मध्यमा अर्थात् बीच की अंगुली से दो लकीरें भस्म से सजाकर तीसरी लकीर अंगुष्ठ से दोनों लकीरों के बीच सजावे। मृत्युञ्जय अथवा कालाग्नि मन्त्र से त्रिपुण्ड्र लगावे। द्वादश तिलक–शिर, माथा, गर्दन, छाती, पाँजर, दोनों भुजा, नाभि, कमर, कण्ठ, हृदय अथवा छाती के ऊपर बारह जगह तिलक लगाने को द्वादश तिलक कहते हैं। ब्राह्मण को अछिद्र तिलक लगाना चाहिए, बाक़ी तीन वर्ण छिद्रसहित तिलक लगावें। जो चारों वर्णों में नहीं है, वह तिलक लगाने का अधिकारी नहीं। शैव लोगों को त्रिपुण्ड्र लगाना उचित है। शाक्त लोगों को अर्द्धचन्द्र, सौर लोगों को गोल और गणेश के पूजकों को चौकोण तिलक लगाना उचित है। वैष्णव को दीपज्योति-सा सीधा और कनेर व बाँस के पत्ते के सदृश छिद्र-सहित द्वादश तिलक धारण करने योग्य हैं। पूजन से पहले भस्म को लगावे। पूजन के मध्य में मृत्तिका को काम में लावे और केसर व चन्दन आदि पूजन के पीछे धारण करे। भस्म, होम आदि की राख से बनाई गई हो। मृत्तिका तीर्थ या किसी देवता के स्थान की या तुलसीवृक्ष के नीचे की हो। चन्दन लाल, सफ़ेद और पीला, जो देवता के पूजन के पीछे बच रहा हो, धारण करना योग्य है। चन्दन विना कपूर मिलाये देवता को न चढ़ाना चाहिए। केवल अपने लिये चन्दन नहीं बनाना चाहिए। सूर्य को अञ्जलि दिये विना किसी देवता का पूजन उचित नहीं है।

### षोडशोपचार

उपचार सोलह प्रसिद्ध हैं। अर्थात सोलह चीजों से पूजन

किया जाता है। परन्तु देवी आदि के पूजन में चौंसठ उपचार तक हैं। उपचार १६, १५, २८, ५, ८, ६ और ३ तक हैं। इस कारण हर एक का विस्तार अच्छे प्रकार से लिखते हैं। षोडशोपचार ये हैं—आवाहन १, आसन २, पाद्य ३, अर्घ्य ४, आचमन ५, स्नान ६, बिछौना ७, यज्ञोपवीत ८, चन्दन सुगन्ध ९, पुष्प १०, धूप ११, दीप १२, नैवेद्य १३, प्रणाम १४, प्रदक्षिणा १५, विसर्जन १६। जैसा कि लिंगपुराण में लिखा है——

श्लोको यथा लिङ्गपुराणे—

आवाहनासनं पाद्यमार्घ्यमाचमनीयकम्। स्नानं वस्त्रोपवीतं च गन्धं पुष्पं च धूपकम्। दीपमन्नं नमस्कारं प्रदक्षिणाविसर्जने॥१॥

जो कोई मनुष्य यह प्रश्न करे कि शालग्राम और नर्मदेश्वर लिङ्ग के पूजन में आवाहन १, विसर्जन २, ये दो उपचार नहीं होते तो सोलह किस तरह से होंगे? तो कहना चाहिए कि उनके पूजन में आवाहन की जगह पर ध्यान और विसर्जन की जगह पर क्षमापन संयुक्त किये जाते हैं। स्कन्दपुराण में षोडशोपचार ये लिखे हैं——

स्कन्दपुराणे यथा—

ध्यान १, आसन २, पाद्य ३, अर्घ्य ४, आचमन ५, स्नान ६, वस्त्र ७, उपवीत ८, भूषण ९, गन्ध १०, पुष्प ११, धूप १२, दीप १३, नैवेद्य १४, प्रदक्षिणा १५, नमस्कार १६।

यह पूजन पाँच प्रकार का है——पूजा १, आराधन २, यजन ३, अर्हण ४, अर्चन ५। पाँच प्रकार की पूजा का विवरण—उत्सव के अन्त तक पूजन है, दीपन (आरती) तक आराधन है, आचमन तक यजन है, हव्य तक अर्चन है और ब्रह्मभोजन तक अर्हण है।

आठ उपचार

अगर किसी मनुष्य को सोलह उपचार से पूजन करने की

सामर्थ्य न हो तो वह केवल आठ उपचार से पूजन करे। जैसी शैवागम में आज्ञा है--

गन्धं पुष्पं च धूपं च दीपमन्ननिवेदनम्।
ताम्बूलं च नमस्कारं प्रदक्षिणक्षमापने ॥ १ ॥

जो आठ उपचार की भी शक्ति न हो तो केवल इन ६ उपचारों से ( जैसा कि स्कन्दपुराण की आज्ञा है ) पूजन करे—स्नान १, गन्ध २, फूल ३, धूप ४, दीप ५, नैवेद्य ६। और जो इतनी भी सामर्थ्य न हो तो केवल इन तीन ही उपचारों से पूजन करे—स्नान १, नैवेद्य २, चरणों पर गिर पड़े।

तदुक्तं सौरसंहितायाम्—

अभिषेकं च नैवेद्यं नमस्कारस्तथैव च।
एतावदेव कर्तव्यं शिवभक्तेन यत्नतः ॥ १ ॥

और जो इतना भी न हो सके तो केवल पुष्प चढ़ावे।

प्रदक्षिणा।

उचित है कि दण्डवत् के साथ देवता की तीन प्रदक्षिणा करे; क्योंकि प्रदक्षिणा करने से पूजन सम्पूर्ण दोषों से मुक्त सफल होता है।

तदुक्तं पाराशरस्मृतौ—

प्रदक्षिणात्रयं कुर्यात्प्रकृत्या प्रणतिर्भुवि। शान्तिपूजातिकल्याणी सर्वदोषविवर्जिता ॥ १ ॥ अयत्नलभ्या सर्वेषां भुक्तिमुक्तिफलप्रदा।

और जो आदमी दण्डवत् करने से लाचार हो तो उसको चलते-फिरते, सोते-जागते में केवल स्मरण करने से पूजन का फल प्राप्त होता है।

बिल्वपत्र

विना बिल्वपत्र के शिवजी की पूजा, विना तुलसी के विष्णुजी की पूजा और बलिदान विना देवी की पूजा उत्तम और रुचिकारक नहीं है। जो कोई मनुष्य दो या तीन बिल्वपत्र भी

शुद्धतापूर्वक शिवजी के ऊपर चढ़ावे तो उसके मुक्त होने में कुछ भी सन्देह नहीं है। जो बिल्वपत्र कटी न हो, ऐसी एक भी बिल्वपत्र शिव के ऊपर चढ़ावे तो शिवलोक को प्राप्त हो। बिल्ववृक्ष के दर्शन, स्पर्श, प्रणाम करने से रात-दिन के सम्पूर्ण पाप दूर हो जाते हैं। चौथ, अमावस, अष्टमी, नवमी, चौदस, संक्रान्ति और सोमवार के दिन बिल्वपत्र तोड़ना मना है।

तदुक्तं लिङ्गपुराणे—

अमा रिक्ता च संक्रान्तावष्टम्यां चन्द्रवासरे।
बिल्वपत्रं न च च्छिन्द्याच्छिन्द्याच्चेन्नरकं व्रजेत् ॥ १ ॥

जो बिल्वपत्र किसी जगह पर न मिले तो बासी और सूखे बिल्वपत्र लेकर पूजन करे; क्योंकि तुलसी तीस दिन, बिल्वपत्र चालीस दिन, कमल तीन दिन और केतकी पाँच दिन तक के तोड़े हुए पवित्र और चढ़ाने के योग्य रहते हैं। जायफल, जावित्री, लौंग, केसर एक वर्ष पर्यन्त चढ़ाने के काम के रहते हैं। और कोई फूल व पत्ती बासी और दूसरे दिन के तोड़े हुए किसी देवता के चढ़ाने योग्य नहीं रहते। हाँ, माला और माली के घर के फूल में कुछ हानि नहीं। जहाँ कहीं हर दिन बिल्वपत्र न मिले, वहाँ सात दिन तक बिल्वपत्र रोज़ चढ़ाने के पीछे धोकर रख ले और रोज़ सात दिन तक वही चढ़ाया करे। आठवें दिन न चढ़ाना चाहिए। यदि संयोग से कहीं बिल्वपत्र न मिले तो नये और नर्म चावल को बिल्वपत्र के बदले चढ़ाना ठीक है। नारदीयपुराण में लिखा है कि बिल्वपत्र और तुलसी उलटी चढ़ाना चाहिए। बाक़ी और सब फूल और फल जिस तरह पैदा होते हैं, उसी तरह चढ़ाना चाहिए। पर स्कन्दपुराण व कई और पुराणों में आज्ञा कि है बिल्वपत्र फूल आदि औंधे कभी न चढ़ावें, वरन् जिस तरह उपजते हैं, उसी तरह चढ़ाना चाहिए। शिवजी महाराज का श्रीमुख से वाक्य है कि

हमको रत्न, मोती, मूँगा, हीरा आदि बिल्वपत्र के विना नहीं रुचते। बिल्वपत्र व कमल चढ़ाने की संख्या एक हज़ार तक है, पर एक या दो या आठ हज़ार से अधिक हो जाने चाहिए। जब बासी में कुछ हानि नहीं तो यह संख्या पूरी कर देनी चाहिए। जहाँ कहीं धूप, दीप और नैवेद्य आदि न हों, वहाँ बिल्वपत्रों से पूजा पूर्ण कर देनी चाहिए। जो अपने पुत्र, शिष्य या नौकर के सिवा किसी दूसरे मनुष्य की लाई हुई या शूद्र से मोल पर तुड़वाई हुई बिल्वपत्र कोई चढ़ावे तो बड़ा पाप होता है। जो अपने हाथ से कोई मनुष्य नर्म और साफ़ बिल्वपत्र लाकर चढ़ावे तो वह शिवलोक में पहुँचकर शिव के सदृश आप भी हो जाय। जो हर दिन एक बिल्वपत्र भी अपनी लाई हुई, कीड़े और मकड़ी आदि से साफ़, शिवजी महाराज के ऊपर चढ़ावे तो बहुत फल पाता है। जो शिवजी के पञ्चाक्षर मन्त्र ( नमः शिवाय ) से निश्चयपूर्वक बिल्वपत्र शिव के ऊपर चढ़ावे तो अवश्य शिव हो जाय।

### फूल

जो कोई मनुष्य फूलों के विना शिव और विष्णु आदि की पूजा करे तो उसका कुल और धर्म नष्ट हो जाता है। जो एक फूल से भी शिव और विष्णु आदि की पूजा करे तो कुल समेत प्रसन्न बना रहे। फूल चाहे नदी में उपजें या फुलवारी के हों, पर सुगन्धित हों, ऐसे पुष्प चढ़ाने चाहिए। पत्र और पुष्प, जो जंगल या पहाड़ में उपजे हों, सब शिवजी के ऊपर चढ़ सकते हैं। पर उनमें कीड़े और छिद्र न हों। बासी और रङ्ग से लाल भी न हों। कनेर और कमल के फूल लाल रङ्गवाले भी शिवजी पर चढ़ाने चाहिए। इन दोनों की मनाही नहीं है। जैसा कि सौरपुराण में लिखा है—

यथा—

रक्तोत्पलैः कर्णिकारैर्यः करोति ममार्चनम्।
स भाग्यवान्मनुष्येषु मम स्यात्प्रियकृत्तमः ॥ १ ॥

तर्जनी अंगुली और अँगूठे से मुद्रा करके फूल देवतों के ऊपर चढ़ावे। मदार व धतूरे के फूल विष्णुजी के ऊपर न चढ़ाने चाहिए, मना हैं। लाल कनेर या सफ़ेद कनेर का एक फूल भी शिवजी व विष्णुजी के ऊपर चढ़ावे तो अवश्य मुक्ति पावे। कचरी, कुन्द, केतकी, गुड़हल, दोपहरिया, मालती और जूही, ये सात प्रकार के फूल किसी अवस्था में शिवजी के ऊपर न चढ़ावे। इसी प्रकार देवी के ऊपर दूब और मदार के फूल चढ़ाना अयोग्य है। तगर और अगस्त्य के पुष्प सूर्य के ऊपर चढ़ाना मना है। तुलसी किसी अवस्था में गणेश के ऊपर न चढ़ावे। ज्ञानमाला में यह आज्ञा है कि अक्षत विष्णुजी के ऊपर, तुलसी गणेश के ऊपर, दूब देवी के ऊपर, बिल्वपत्र सूर्य के ऊपर, धतूरा और मदार के पुष्प विष्णु के ऊपर किसी अवस्था में नहीं चढ़ावे। सफ़ेद व पीले पुष्प विष्णुजी को और लाल पुष्प देवी, सूर्य व गणेश को अतिरोचक और प्रिय हैं। जो फूल कीड़ों आदि के साथ हों, या बाल पुष्पों में चिपटे हों, या सुगन्धहीन हों, या सुगन्ध अतितीक्ष्ण हो, या कली हों, या मैले हों, या सूँघे हुए हों, या धरे हुए हों, या काले वस्त्र या वासन में बाँधे या रक्खे हों, या सूखे हों, या बासी हों, या ज़मीन के गिरे हों अथवा स्नान के पीछे तोड़े गये हों, इस भाँति के पुष्प सभी देवताओं पर न चढ़ाना चाहिए। परन्तु चम्पा और कमल की कली, इन दोनों को तोड़ना और चढ़ाना योग्य है। पर वे स्नान के बाद तोड़े गये हों। इस कारण ये दोनों प्रकार के पुष्प स्नान के पीछे तोड़ना योग्य है। जिस प्रकार से माला और माली के घर के

बासी फूल चढ़ाना मना नहीं है, उसी प्रकार पुष्पाञ्जलि देने में सीधे-उलटे का कुछ विचार नहीं है। तुलसी, चम्पा, कोकाबेली, मौलसिरी, कुश, दूब, पान, बिल्वपत्र, देवनी, फेरसा, मणिद्रुम, विष्णुक्रांता, आँवला, अपामार्ग ( लटजीरा ), इन सबके पत्ते देवताओं के ऊपर चढ़ाना उत्तमोत्तम है।

धूप आदि—पहले सर्वगन्ध

कस्तूरी दो भाग, चन्दन चौथाई भाग, कुंकुम तीसरा भाग और कपूर सबके बराबर मिलाकर देवता को धूप दे तो यह धूप देवताओं को रोचक है। इसका नाम सर्वगन्ध है।

दूसरी यक्षकर्दम—कपूर, अगुरु, कस्तूरी, चन्दन, कङ्कोल, इन पाँचों चीज़ों से यह धूप बनती है।

तदुक्तं व्रतार्के—

कर्पूरमगुरुश्चैव कस्तूरीचन्दनं तथा।
कङ्कोलं च भवेदेभिः पञ्चभिर्यक्षकर्दमः ॥ १ ॥

तीसरी धूप। अगुरु, चन्दन, मुस्ता, सिह्लाद और कस्तूरी बराबर लेकर धूप बनावे। जैसा कि भविष्यपुराण में आज्ञा दी है—

हेमाद्रौ भविष्ये—

अगुरुं चन्दनं मुस्ता सिह्लादं दृषदं तथा।
समभागं तु कर्तव्यं धूपोऽयममृताह्वयः ॥ १ ॥

धूप के दस अङ्ग हैं, जैसा कि इस श्लोक में लिखा है—

षड्भागकुष्ठं द्विगुणो गुडश्च लाक्षात्रयं पञ्च नरस्य भागः।
हरीतकीसर्जरसश्च मांसी भागैकमेकं त्रिलवं शिलाजम् १
घनस्य चत्वारि पुरस्य चैको धूपो दशाङ्गः कथितो मुनीन्द्रैः।

मुद्रा—शिवलिङ्ग की मुद्रा ये हैं—

स्कन्दपुराणे—

उच्छ्रिते दक्षिणाङ्गुष्ठे वामाङ्गुष्ठेन बन्धयेत्। वामाङ्गुली-दक्षिणाभिरङ्गुलीभिश्च वेष्टयेत्॥ १ ॥ लिङ्गमुद्रेयमाख्याता शिव-

सान्निध्यकारिणी । श्रीकामः शीर्षिण कुर्वीत राज्यकामस्तु नेत्रयोः ॥ २ ॥ मुखे त्वन्नादिकामस्तु ग्रीवायां रोगशान्तिकृत्। हृदये सर्वकामश्च ज्ञानार्थं नाभिमण्डले ॥ ३ ॥ राज्यकामस्तु बाह्वोर्वै राष्ट्रकामस्तु पादयोः ।

विष्णु की सत्रह मुद्रा ये हैं--रामार्चनचन्द्रिकायामगस्त्यः—

आवाहनी स्थापनी च सन्निधीकरणी तथा। सुसन्निरोधिनी मुद्रा सम्मुखीकरणी तथा ॥ १ ॥ संकलीकरणी चैव महामुद्रा तथैव च। शङ्खचक्रगदापद्मधेनुकौस्तुभगारुडाः ॥ २ ॥ श्रीवत्सवनमाले च योनिमुद्रां प्रदर्शयेत् ।

## व्रत

जो मनुष्य अपने वर्ण और आश्रम में सन्तोष करता है, सत्यवादी है, जीवों के ऊपर दयालु है, ऐसे मनुष्य का व्रत नष्ट नहीं होता और शीघ्र ही फल देता है । कूर्मपुराण में यह आज्ञा है कि ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र महादेवजी का पूजन, दान, यज्ञ और व्रत करने से शिवजी के सायुज्य और सामीप्य मुक्ति को प्राप्त होते हैं ।

कूर्मपुराणे यथा—

ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्चैव द्विजोत्तम । अर्चयन्ति महादेवं यज्ञदानसमाधिभिः ॥ १ ॥ व्रतोपवासनियमैर्होमस्वाध्यायतर्पणैः । तेषां वै रुद्रसायुज्यं सामीप्यं नापि दुर्लभम् ॥ २ ॥ देवलोऽपि ॥ व्रतोपवासनियमैः शरीरोत्तापनैस्तथा । वर्णाः सर्वेऽपि मुच्यन्ते पातकेभ्यो न संशयः ॥ ३ ॥ भारते ॥ मामुपाश्रित्य कौन्तेय येऽपि स्युः पापयोनयः । स्त्रियो वैश्यास्च शूद्राश्च तेऽपि यान्ति पराङ्गतिम् ॥ ४ ॥ देवीपुराणे ॥ स्नातैः समुदितैर्हृष्टैर्ब्राह्मणैः क्षत्रियैर्नृपैः । वैश्यैः शूद्रैर्भक्तियुक्तैर्म्लेच्छैरन्यैश्च मानवैः ॥ ५ ॥ स्त्रीभिश्च कुरु शार्दूल तद्विधानमिदं शृणु ॥

और देवल का वाक्य है कि सब वर्ण व्रत और संयम से अपने शरीर को तपाकर सब पापों से रहित हो सकते हैं। महाभारत में लिखा है कि व्रत करने से स्त्री, शूद्र और वैश्य भी परम पद को प्राप्त होते हैं। देवीपुराण में स्त्री और म्लेच्छ को भी व्रत करने की आज्ञा दी गई है। परन्तु स्त्री को अपने स्वामी की आज्ञा विना किसी अवस्था में व्रत रखने की आज्ञा नहीं है। जैसा कि लिखा है--

मार्कण्डेयपुराणे—

नारी नाल्पमनुज्ञाता भर्त्रा पित्रा सुतेन वा।
निष्फलं तु भवेत्तस्या यत्करोति व्रतादिकम् ॥ १ ॥

कात्यायनोऽपि यथा—

पत्यौ जीवति या नारी तूपवासं व्रतं चरेत्।
आयुष्यं हरते भर्तुः सा नारी नरकं व्रजेत् ॥ १ ॥

विधवा स्त्री को अपने माता-पिता की आज्ञा लेने के उपरांत व्रत रखना उचित है। जब व्रत रक्खे तो पहले ताम्रपात्र हाथ में रखकर संकल्प करे। प्रभात को स्नान करके नित्यकृत्य से निश्चिन्त हो जाय, और हो सके तो उस दिन पृथ्वी पर लेटे और दिन भर कुछ न खाय। जप और होम करे। व्रत के अन्त में कुछ दान दे। चौबीस, बारह, पाँच या तीन ब्राह्मणों को भोजन कराकर दक्षिणा दे। व्रत के दिन चार बातें अवश्य करनी चाहिए। पहले ब्रह्मचर्य रहे, अर्थात् जूता आदि न पहने। दूसरे, सिवा सच के झूठ बात अपने मुख से न निकाले। तीसरे, किसी जीवधारी को न मारे। चौथे, आमिष अर्थात् मांस न खाय। ब्रह्मचर्य शब्द के अर्थ स्त्रीप्रसंग त्याग करने के भी हैं। कुछ शास्त्रकारों का मत है कि परस्त्री के साथ मैथुन मना है; परन्तु बहुत से महात्मा इस बात पर ज़ोर देते हैं कि उस दिन कोई स्त्री प्रसंग के योग्य नहीं है। आमिष शब्द से केवल मांस ही का

ग्रहण नहीं है, बरन् और चीज़ें भी मांस के सदृश उसमें गिनी गई हैं। कोई व्रत रखकर उसका छोड़ना महापाप है।

मदनरत्नच्छागले यथा—

पूर्वं व्रतं गृहीत्वा यो नाऽचरेत्काममोहितः।
जीवनेऽपि च चाण्डालो मृते श्वादोऽभिजायते॥ १॥

श्राद्ध और व्रत के दिन दन्तधावन नहीं करना चाहिए।

वृद्धवशिष्ठः—

उपवासे तथा श्राद्धे न कुर्याद्दन्तधावनम्। काष्ठं विनेति शेषः।

व्यासोक्तिः—

अपो द्वादशगण्डूषैर्विदध्याद्दन्तधावनम्।

देवल ऋषि का वाक्य है कि खाने, पानी पीने, पान खाने, दिन को सोने और स्त्रीप्रसंग से व्रतभंग होता है। पर अशक्त मनुष्यों को पानी पीने की मनाही नहीं है।

यथा देवलः—

असकृज्जलपानाच्च सकृत्ताम्बूलचर्वणात्।
उपवासः प्रणश्येत दिवास्वापाच्च मैथुनात्॥ १॥

व्रत के एक दिन पहले और पारण के दिन मांस न खाय। अपने पति के रोगी होने पर स्त्री व्रत रखने की अधिकारिणी है। वह अपने पति के बदले व्रत रक्खे। जो चीज़ें व्रत में खानी चाहिए और जिनकी मनाही है, वे नीचे लिखी जाती हैं। नियमित प्रण के उपरान्त व्रत का उद्यापन करना चाहिए।

अथ व्रतहविष्याणि कात्यायनः

हविष्येषु यवा मुख्यास्तदनु व्रीहयः स्मृताः।
माषकोद्रवगौरादीन् सर्वाभावेऽपि वर्जयेत्॥ १॥

अग्निपुराणे—

व्रीहिषष्टिकमुद्गाश्च कलायाः सलिलं पयः।
श्यामाकाश्चैव नीवारा गोधूमाद्या व्रते हिताः॥ २॥

कूष्माण्डालाबुवार्त्ताकपालकीज्योत्स्निकास्त्यजेत् ।
चरु भैक्ष्यं सक्तुकणाः शाकं दधि घृतं मधु ॥ ३ ॥
श्यामाकाः शालिनीवारा यावकं मुद्गतण्डुलम् ।
हविष्यं व्रतनक्तादावग्निकार्यादिके हितम् ॥ ४ ॥
मधुमांसं विहायान्यद्व्रते च हितमीरितम् ॥ ५ ॥

भविष्ये यथा—

हैमन्तिकं सितास्विन्नं धान्यं मुद्गयवास्तिलाः । कलायकंगुनीवारा वास्तुकं हिलमोचिका ॥ १ ॥ षष्टिकाकालशाकं च मूलकं केमुकेतरत् । कन्दः सैन्धवसामुद्रे गव्ये च दधिसार्षपी ॥ २ ॥ पयोनुघृतसारश्च यवसाम्रहरीतकी । पिप्पलीजीरकं चैव नागरङ्गकतिन्तिडी ॥ ३ ॥ कदलीलवलीधात्रीफलानि गुडमैक्षवम् । अतैलपक्वं मुनयो हविष्याणि प्रचक्षते ॥ ४ ॥

### महाभारतपुराण के अनुसार तीर्थयात्रा-प्रसंग

यद्यपि तीर्थयात्रा और सब तीर्थों के नाम महाभारत वनपर्व के तेरहवें अध्याय के बीच में विस्तार से वर्णन किये गये हैं, परन्तु विस्तार के भय से संक्षेपतः केवल प्रसिद्ध-प्रसिद्ध तीर्थों का वर्णन किया जाता है। जिनके हाथ, पैर और मन अपने अधीन हैं, जो विद्या और तप में प्रसिद्ध हैं, दान आदि नहीं लेते, अहंकार का त्याग किये हैं, कोई काम छल से नहीं करते, फलाहार करते हैं, पाप न करके क्रोध से अलग रहकर इन्द्रियों को जीतते हैं, सत्यशील और व्रत आदि को अङ्गीकार करते हैं, उनको घर बैठे तीर्थ का फल मिलता है । तीर्थयात्रा करने में यज्ञ से अधिक फल मिलता है । जो मनुष्य तीर्थ में जाकर तीन दिन उपवास अर्थात् व्रत नहीं करते और सोना या गोदान नहीं देते वे दरिद्री का जन्म पाते हैं । प्रथम पुष्करतीर्थ का वर्णन—यह तीर्थ इस सृष्टि में ऐसा है जहाँ तीनों सन्ध्या अर्थात् प्रातः, मध्याह्न, सन्ध्या में दस करोड़

हज़ार तीर्थ रोज़ जाया करते हैं; सूर्य, चन्द्रमा, मर्त्यगण, अप्सरा, गन्धर्व प्रतिदिन प्राप्त हो जाते हैं। ब्रह्मा सब समय वहाँ उपस्थित रहते हैं। यह वही स्थान है जहाँ अगले समय में सम्पूर्ण देवता और ऋषि तप करके सिद्धि पाते रहे। जो कोई मनुष्य पुष्कर में स्नान करके देवता और पितरों का पूजन करता है वह अश्वमेध यज्ञ से दस गुना अधिक फल पाता है। फिर उसको आवागमन का भय नहीं रहता। कार्त्तिकी पूर्णिमा को पुष्कर में नहाने से ब्रह्मलोक मिलता है। जो पुरुष प्रभात सन्ध्या में पुष्कर का स्मरण करता है उसको सब तीर्थों के स्नान का फल मिल जाता है।

रेवा अर्थात् नर्मदा, सरस्वती, चर्मण्वती, प्रभास, द्वारका, पिण्डारक, सिन्धु, सागरसंगम, भद्रतुङ्ग, कुमारी, पञ्चनदतीर्थ और सप्तचरुवंश आदि तीर्थ सौ-सौ अश्वमेध के फल देनेवाले हैं। कुरुक्षेत्र के जाने से फिर कोई पाप बाक़ी नहीं रहता, अर्थात् जो कुरुक्षेत्र की मिट्टी उड़कर किसी के ऊपर पड़ जाय तो वह भी परमगति पाता है। परशुराम ने वहाँ पुष्करतीर्थ को लाकर स्थापित किया है। कई कुण्ड वहाँ हैं, जो परशुराम ने क्षत्रियों के रुधिर से भरे थे। उन्हीं पाँच कुण्डों में उन्होंने अपने पितरों का तर्पण किया था। ब्रह्मावर्त, केदार, कपिल, श्यामकानन, ब्रह्मोदुम्बर, काशीसर तीर्थ की महिमा बड़ी है। केदार, जिसको कपिष्ठल तीर्थ कहते हैं, वहाँ कृष्ण चतुर्दशी में जाकर शिव पूजा करे तो सब मनोरथ पूर्ण हो। स्वर्ग में निवास हो। केदार में तीन करोड़ तीर्थ स्थिर रहते हैं। मिसरिख में श्रीव्यासजी ने सब तीर्थों को स्थापित किया था। वहाँ जाने से हज़ार गो-दान का फल प्राप्त होता है। नैमिष अर्थात् नैमिषारण्य की बड़ी महिमा है। जितने तीर्थ पृथ्वी भर में हैं वे सब नैमिषारण्य में हैं। वहाँ जाने से

दस पीढ़ी तक मुक्त हो जाती हैं। पृथूदक स्वामिकार्त्तिक का तीर्थ है। यहाँ स्नान करने से अश्वमेध यज्ञ का फल मिलता है। पञ्चवटी में महादेव का पूजन करने से सत्यलोक मिलता है। गङ्गाद्वार में स्नान करने से करोड़ों तीर्थों का फल होता है। कनखल में आकर तीन दिन व्रत करके स्नान करे तो अश्वमेध यज्ञ के फल को पाकर स्वर्गलोक को चला जाय। गोप्रतार अर्थात् गुप्तार, जो सरयू में है, और जहाँ से श्रीरामचन्द्रजी अपने सब कुटुम्ब और पुरवासी लोगों समेत सुरलोक को गये हैं, वहाँ यदि कोई मनुष्य स्नान करे तो उसे अवश्य स्वर्गलोक मिलेगा। वाराणसी में जाकर शिवजी की पूजा करे और कपिलाह्रद में स्नान करे तो राजसूय यज्ञ का फल मिलता है। मुक्तितीर्थ, जिसको 'काशी' कहते हैं, वहाँ जाने से और पापों के दूर होने की कौन कहे, ब्रह्महत्या भी दूर हो जाती है। वहाँ मरने से मोक्ष प्राप्त होता है। इसलिए संसार में और कोई तीर्थ काशीजी के बराबर नहीं। गया के जाने से अश्वमेध यज्ञ का फल मिलता है। अक्षयवट के नीचे पिण्ड देने का बड़ा फल है। गण्डकी और बसत्तिया नदी के नहाने से बड़ा फल होता है। गोकर्ण में, जिसको ब्रह्मा आदि देवता नमस्कार करते हैं, जो कोई मनुष्य जाकर शिवजी की पूजा करे और बारह दिन व्रत करके वहाँ स्थित रहे तो उसका कोई पाप नष्ट हुए विना नहीं रहता। अश्वमेधयज्ञ का फल मिलता है। कालञ्जर, चित्रकूट और सुरङ्गवीरपुर में जाने से वाजपेय, अश्वमेध आदि यज्ञों का फल होता है। प्रयाग में ब्रह्मा आदि देवता, सब लोकपाल, सप्तर्षि, सनत्कुमार आदि नाग, सिद्ध, सूर्य आदि सब ग्रह, सम्पूर्ण नदी, समुद्र, अप्सरा, गन्धर्व, महादेव, विष्णु, प्रजापति आदि स्थित रहते हैं। वहाँ तीन कुण्ड अग्नि के हैं। सरस्वती वहाँ गङ्गा और यमुना से मिलकर तीनों लोकों

को पवित्र करने के लिए बहती हैं। वहाँ वेद यज्ञशरीर धारण किये हुए दिखाई देते हैं। संसार में जितने पुण्यतीर्थ हैं, उन सबसे प्रयाग बड़ा है। वहाँ एक के देने से करोड़ का फल होता है। वहाँ साठ करोड़ और दस हज़ार तीर्थ स्थिर रहते हैं। कनखल और प्रयाग में गङ्गास्नान करने का सब जगह से अधिक फल है। जिस तरह आग लकड़ी को जलाती है, उसी तरह प्रयाग में गङ्गा सब पापों को जला देती हैं। सत्ययुग में सब तीर्थ बराबर थे; त्रेता में पुष्कर का माहात्म्य था; द्वापरयुग में कुरुक्षेत्र बड़ा था; पर कलियुग में गङ्गा के बराबर दूसरा तीर्थ नहीं है। पुष्कर में जो मनुष्य तप करके बड़ा दान देते हैं, मलयाचल में जो मनुष्य जल जाते हैं और भृगुतुङ्ग में जो मनुष्य मर जाते हैं, उन्हें जो फल मिलता है, वह फल केवल गङ्गा, पुष्कर और कुरुक्षेत्र में स्नान करने से प्राप्त हो जाता है। गङ्गा का नाम लेने से मनुष्य पवित्र हो जाता है, दर्शन करने से मुक्ति मिलती है, स्नान करने और जल पीने से सात पीढ़ियाँ तर जाती हैं। जब तक मनुष्य की हड्डियाँ गङ्गा में रहती हैं, तब तक उस मनुष्य को स्वर्ग में बास मिलता है।

श्रीमहाभारतवनपर्वणि यथा—

न गङ्गासदृशं तीर्थं न देवः केशवात्परः।
ब्राह्मणेभ्यः परं नास्ति एवमाह पितामहः॥ १॥

गङ्गा जिस देश में हैं, वह तपोवन है, और श्रीगङ्गाजी का किनारा सिद्धक्षेत्र है। यह गुप्तभेद है। हर एक से कहने के योग्य नहीं। दूसरे धूम्र मुनि के वर्णन के अनुसार पूर्व दिशा के तीर्थ नैमिष में, जहाँ गोमती नदी और गय नाम पहाड़ है, वहाँ जाने से मनुष्य की पिछली दस पीढ़ियाँ और आगे की दस पीढ़ियाँ मुक्त हो जाती हैं। फल्गु नदी, कौशिकी नदी,

कान्यकुब्ज देश, गङ्गा-यमुना का संगम, जिसको प्रयाग कहते हैं, अगस्त्याश्रम, तपसारण्य, भृगुआश्रम, जो महेन्द्र के ऊपर है, केदारआश्रम, गरकुण्ड और नद, ये सब पूर्व के तीर्थ हैं। दक्षिण के तीर्थ ये हैं—गोदावरी, वेणी, चक्रपीयूषिणी, वाराहपीयूषिणी, हरशेखर, मातरीन, कण्वआश्रमवेदी, सूर्यचन्द्रतीर्थ, अशोकतीर्थ, व्रणतीर्थ, कुमारीतीर्थ ( ये दोनों द्राविड़ देश में हैं ), गोकर्णक्षेत्र, प्रभासवैदूर्य, अलस्यछुब्बूभेदन, पिण्डारक, उज्जयिनी-शिखर, द्वारावती। पश्चिम के तीर्थ ये हैं—चर्मण्वती, नर्मदा नदी ( जो पश्चिम को बहती हैं ), विश्रवाश्रम, गरवैदूर्य, शिखरमर्दनी नदी, पुण्यह्रद ( जो मैनाक के ऊपर है ), असितगिरि ( जहाँ कच्छसेन मुनि का आश्रम है ), च्यवनाश्रम, जम्बूमार्ग, केतुमाल, गङ्गाद्वार, सिन्धु, पुष्कर। उत्तर के तीर्थ ये हैं—मालिनी तीर्थ, सरस्वती ( जो सिन्धु के संगम पर है ), प्लक्षावतरण तीर्थ ( यमुना के ऊपर ), शरभङ्गाश्रम, दृषद्वती, न्यग्रोध ( जो पाञ्चाल देश में है ), दाल्भ्याश्रम, पलाशवन, किरात और किन्नरगिरि, कनखल, पुरग्र, भृगुतुङ्ग, बदर्याश्रम।

## दान

महाभारत, शान्तिपर्व में लिखा है कि दानरूपी अथाह समुद्र की थाह नहीं है। इसलिए विस्तार और संक्षेप दोनों प्रकार उसका वर्णन असंभव है। केवल इतना ही कहा जाता है कि गोदान, भूमिदान, अन्नदान, सुवर्णदान, ये सबसे श्रेष्ठ दान हैं। महाभारत के *शान्तिपर्व में दानधर्म को अवलोकन करना चाहिए; क्योंकि उसके देखे विना ठीक-ठीक यह विषय मालूम नहीं हो सकता।

इति

* यह महाभारत, जिसमें शान्तिपर्व, दानधर्म, मोक्षधर्म आदि अठारहों पर्व पूर्ण हैं, ( राजा ) रामकुमार प्रेस, बुकडिपो, हजरतगंज लखनऊ से मिल सकता है।

हमको क्या करना है, कौन सुननेवाला, कौन कहनेवाला और कौन चलता है? तुम ये बातें कुछ भी नहीं समझते। फिर गिरिजा ने कहा कि तुम बड़े पुरुष हो और हम भी बड़ी माया हैं। हमारे अधीन तुम्हारा शरीर है। तुम्हारी मति से पुरुष और प्रकृति अलग हैं। पर हमारी मति से सब प्रकृति से मिला है। कहना, सुनना, तप करना सब माया है। जो माया से अलग है, उसको तप करने में क्या भय है? फिर शिव ने कहा कि यह मति जो तुम्हारी है, सो केवल अपने मन से उपजाई गई है और आनुमानिक है। केवल ब्रह्म सबसे श्रेष्ठ है। माया स्वाधीन नहीं है। वह जड़ है। जो तुमको ऐसा अहंकार है तो उसको क्यों नहीं रोकती हो? इतना कह शिव चुप हो रहे। हिमाचल स्तुति करने लगे और फिर गिरिजा को उसकी सखियों समेत उसी जगह पर छोड़ गये। गिरिजा अपनी सखियों समेत हर दिन सेवा करती थीं। वह वन से नाना प्रकार के पुष्प आदि तोड़कर शिव पर चढ़ाया करतीं और हर प्रकार से परीक्षा किया करतीं। पर शिव का चित्त न डोला। एक दिन गिरिजा को विचार हुआ कि देखिये, शिव हमको कब ग्रहण करेंगे। शिव ने मन में जाना और विचार किया कि जो इसी समय गिरिजा को ग्रहण करता हूँ तो इनको बड़ा अहंकार हो जायगा। इसके सिवा तीनों लोकों में मेरी बड़ी निन्दा होगी। लोग कहेंगे कि शिव ऐसे कामवेग से मूर्ख हो गये। सो जब गिरिजा हमारा बड़ा तप करेंगी, तब गिरिजा का मनोरथ पूरा करूँगा। यह सोच शिवशंकर ध्यान में मग्न हुए। उसी समय तारक से दुःख पाकर सब देवता मेरे पास आये। इन्द्र ने कामदेव को बुलाकर समझा-बुझाकर शिव को वश करने के लिए उसे शिव के पास भेजा। कामदेव गया; पर आप ही शिव की क्रोधाग्नि से जलकर भस्म हो गया, जिससे

तीनों लोकों में हाहाकार मच गया। गिरिजा ने वन में जाकर बहुत तप किया। शिव ने प्रसन्न हो उन्हें ग्रहण किया।

## इकतीसवाँ अध्याय

इतना कहकर सूतजी बोले कि हे शौनकादि मुनियो! जब नारद ने इतना सुना तो संशययुक्त होकर विनय की कि आप तारक के दुःख देने, काम के जलने और गिरिजा को फिर ग्रहण करने का विस्तारपूर्वक वृत्तान्त सुनाइये। ब्रह्माजी बोले कि जो कश्यप की स्त्री दिति नाम की थी, उससे अति बलवान् दो पुत्र, एक हिरण्यकशिपु दूसरा हिरण्याक्ष उपजे, जो अतितेजवान्, बलवान् और हृष्ट-पुष्ट थे। उन्होंने तीनों लोकों को अपने वश में कर लिया। देवताओं को स्वप्न में भी आनन्द न मिलता था। विष्णु ने अवतार लेकर उनका वध किया और अपने भक्त को बचा लिया। हिरण्यकशिपु को नरहरि अवतार लेकर मारा और हिरण्याक्ष का दूसरी रीति से वध किया। तब देवता आदि सब प्रसन्न हुए और विष्णु की स्तुति की। दिति ने अति दुखी होकर कश्यप के पास जाकर रो-पीटकर सब वृत्तान्त कहा। फिर बड़ी सेवा करके प्रसन्न किया और एक लड़का आनन्द देनेवाला माँगा। कश्यप ने कहा कि तुम सहस्र वर्ष तक तप करो। जो तुम्हारा यह तप सिद्ध होगा तो अवश्य ही भाग्यवान् पुत्र उपजेगा। दिति ने बड़ा तप और व्रत आदि किये। निदान इन्द्र दिति के तप को जान उसकी सेवा करने लगे। दिति ने इन्द्र से पूछा कि तुम क्या चाहते हो और किस मनोरथ से हमारी सेवा करते हो? तुम्हारी जो इच्छा हो, वह तुमको दिया जाय। इन्द्र बोले कि सेवा के बदले हम यही वरदान माँगते हैं कि तुम जिस लड़के के लिए तप करती हो, वह लड़का जब उत्पन्न हो तो वह हमारे भाई के समान होकर हमारा

हितैषी हो और देवताओं के दुःख को दूर किया करे। यह सुन दिति ने दुखी हो अति चिन्ता की। वह कहने लगीं कि मेरे साथ बड़ा छल हुआ। मैं बहुत ठगी गई। निरुपाय हो इन्द्र से कहा कि अच्छा हमने माना। वह फिर तप करने लगीं। अकस्मात् एक दिन वह सोते समय अशुद्ध रह गईं। इन्द्र छिद्र के मार्ग से प्रवेश करके दिति के गर्भाशय में गये और जो बालक गर्भ में था, उसके सात खण्ड कर डाले। वह बोल उठा और जीता रहा, मरा नहीं। तब इन्द्र ने उन टुकड़ों के भी टुकड़े किये। पर तो भी वह सजीव रहा। अब ये सब उञ्चास खण्ड हो गये। पर प्राण उनमें बने रहे। तब दिति निद्रा से जागीं। उन्होंने चिन्तित होकर इन्द्र से पूछा। इन्द्र ने सत्य सत्य सब हाल कह दिया। तब दिति अति-प्रसन्न हुईं। वे उञ्चासों खण्ड उञ्चास मरुद्गण अर्थात् वायु हो गये और इन्द्र के भाई होकर देवताओं में गिने गये। दिति ने कश्यप की फिर बहुत सेवा की और कहा कि इस बार मुझको एक लड़का बज्राङ्ग दीजिये, जिसके कोई शस्त्र न लग सके। कश्यप ने कहा कि दश सहस्र वर्ष तप करो तो निस्सन्देह तुम्हारे ऐसा पुत्र उपजेगा। दिति ने अतिश्रम से दशहज़ार वर्ष तप किया। जब तप की अवधि पूरी हुई तो पुत्र उपजा। उसका नाम बज्रांग रक्खा गया। वह महाप्रतापी, पुष्ट, वीर, धीर, तेजस्वी हुआ, मानों विष्णु का चौथा अवतार हो। उसने अपनी माता दिति की आज्ञा से इन्द्र को पकड़कर सामने किया। और उनको लात-घूँसों से अच्छी तरह मारा और पृथ्वी पर भली भाँति घसीटा। निदान इन्द्र ने बज्राङ्ग की अधीनता अङ्गीकार की। तब मैंने और कश्यप ने जाकर पूछा कि इन्द्र मर गये या जीते हैं? अब उचित है कि हम पर कृपा करके इन्द्र को छोड़ दो। तुम अपने कुल में सूर्य हो। तुम्हारी स्तुति कहाँ तक

करें। बज्राङ्ग ने कहा कि मैंने तुम्हारे कहने से इन्द्र को छोड़ दिया। मुझको कुछ इन्द्रलोक लेने की इच्छा नहीं है। मैंने इन्द्र को यह दण्ड अपनी माता की आज्ञा से दिया है। यह कह वह फिर बोला कि हे ब्रह्मा और विष्णु ! आप तीनों लोकों के स्वामी हैं। मैं चाहता हूँ कि आप तीनों लोकों का सार मुझको दें। तब मैंने बहुत सोच-विचार कर तप और योग का सार उसको बता दिया। फिर मैंने एक वरांगी नाम की स्त्री उसको दी। यह उपाय कर मैं तो अपने लोक को चला गया और बज्राङ्ग कठिन तप करने लगा। उसने समुद्र में पैठकर तप किया। उसी समुद्र के तट पर पर्वत के निकट वरांगी तप करने लगी। इन्द्र ने अपने गणों को उसका तप भ्रष्ट करने को भेज दिया। उन्होंने नाना प्रकार के स्वरूप बनाकर वरांगी को डराया, पर उस स्त्री पर कुछ न चली। तब क्रोध में आकर पर्वत को बड़ी कड़ी बातें कहीं। तब वह पर्वत बहुत डर मनुष्यरूप रख शरण में आया। यह देखकर वह बैठ गया अर्थात् इन्द्र की माया लुप्त हो गई, जैसे शिव के देखने से सर्व पाप नष्ट हो जाते हैं। उसी समय मैं वर देने को बज्रांग के समीप गया। उसने मुझको प्रणाम किया और वरदान माँगा कि मैं राज्य नहीं चाहता, क्योंकि न तो उसमें कुछ आनन्द है और न परलोक बनता है। मुझे अपना सेवक समझ यह वर दीजिये कि मुझमें आसुरी भाव न हो। मेरा मन सदा धर्म और तप में लगा रहे और कुमार्ग में न जाय। मैं यह वर देकर अपने लोक को चला और बज्रांग भी जल से निकलकर बाहर आया और अपनी स्त्री को बुलाया। वह तुरन्त सामने गई और बहुत रोई-पीटी। जब बज्राङ्ग ने रोने का कारण पूछा तो स्त्री ने सब दुःख का कारण बताया। बज्राङ्ग ने उसको बहुत समझाया और धर्म का मार्ग अच्छी भाँति बताया। पर

